* **अंतरं ।**

**§ १४३. सुगमं, अहियारसंभालणफलत्तादो।**

* **सम्मत्त-सम्मामिच्छत्ताणं भुजगार-अवत्तव्वट्ठिदिविहत्तियंतरं केवचिरं कालादो होदि ?**

**§ १४४. एदं पि सुगमं ।**

* **जहण्णेण एगसमओ ।**

**§ १४५. कुदो ? सम्मत्त-सम्मामिच्छत्ताणं भुजगारमवत्तव्वं च कादूण सम्मत्तं पडिवज्जमाणजीवाणं जह० एगसमयमेत्तंतरुवलंभादो ।**

* **उक्कस्सेण चउवीसमहोरत्ते सादिरेगे ।**

**§ १४६. सामण्णेण सम्मत्तग्गहणंतरकालो चउवीसं अहोरत्तमेत्तो त्ति पुव्वं परूविदो। संपहि अवत्तव्वभावेण सम्मत्तग्गहणंतरकालो वि तत्तिओ चेवे त्ति कथमेदं जुज्जदे ? ण एस**

---

सम्यग्दृष्टियोंका जघन्य काल एक समय है, अतः यहाँ जघन्य काल एक समय बतलाया है। उत्कृष्ट काल पूर्ववत् है। कार्मणकाययोग और अनाहारक जीवोंका सर्वदा काल है। यही बात औदारिकमिश्रकी है, अतः यहाँ सब प्रकृतियोंके सम्भव पदोंका काल औदारिकमिश्रके समान बन जाता है। किन्तु सम्यक्त्व और सम्यग्मिथ्यात्वकी अल्पतर स्थितिवालोंके कालमें विशेषता है। बात यह है कि एक जीवकी अपेक्षा कार्मणकाययोग और अनाहारक अवस्थाका उत्कृष्ट काल तीन समयसे अधिक नहीं है और सम्यक्त्व तथा सम्यामिथ्यात्वकी सत्तावाले जीव असंख्यात होते हुए भी स्वल्प हैं। अब यदि उपक्रम कालकी अपेक्षा विचार किया जाता है तो यहाँ आवलिके असख्यातवें भागसे अधिक काल नहीं प्राप्त होता। अतः यहाँ उक्त दोनों प्रकृतियोंकी अल्पतर स्थितिवालोंका जघन्य काल एक समय और उत्कृष्ट काल आवलिके असख्यातवें भागप्रमाण बतलाया है।

इस प्रकार कालानुगम समाप्त हुआ।

* **अब अन्तरानुगम का अधिकार है ।**

§ १४३ यह सूत्र सुगम है, क्योंकि इसका फल अधिकारका सम्हालनामात्र है।

* **सम्यक्त्व और सम्यग्मिथ्यात्वकी भुजगार और अवक्तव्य स्थितिविभक्तिका अन्तरकाल कितना है ?**

§ १४४. यह सूत्र भी सुगम है।

* **जघन्य अन्तरकाल एक समय है ।**

§ १४५ क्योंकि सम्यक्त्व और सम्यग्मिथ्यात्वके भुजगार और अवक्तव्यके साथ सम्यक्त्वको प्राप्त होनेवाले जीवोंका जघन्य अन्तरकाल एक समयमात्र पाया जाता है।

**विशेषार्थ**—सम्यग्दर्शनके प्राप्त होनेके प्रथम समयमें सम्यक्त्व और सम्यग्मिथ्यात्वकी भुजगार और अवक्तव्य स्थिति होती है। अब यदि प्रथम और तीसरे समयमें बहुतसे जीव उक्त पदोंके साथ सम्यग्दर्शनको प्राप्त हुए और दूसरे समयमें नहीं हुए तो उक्त पदोंका जघन्य अन्तर काल एक समय प्राप्त हो जाता है। यह उक्त सूत्रका भाव है।

* **उत्कृष्ट अन्तरकाल साधिक चौबीस दिन रात है ।**

§ १४६. **शंका**—पहले सामान्यसे सम्यक्त्वके ग्रहणका अन्तरकाल चौबीस दिन रात कहा है अब सम्यक्त्व और सम्यग्मिथ्यात्वकी अवक्तव्यस्थितिविभक्तिके साथ सम्यक्त्व ग्रहणका अन्तर-

दोसो, सादिरेयचउवीसअहोरत्तमेत्तंतरस्स भुजगार अवत्तव्वद्विदिविहत्तीणं परूवणादो ।

* अवट्ठिदट्ठिदिविहत्तियंतरं केवचिरं कालादो होदि ?

§ १४७ सुगमं ।

* जहण्णेण एगसमओ ।

§ १४८ एदं पि सुगमं ।

* उक्कस्सेण अंगुलस्स असंखेज्जदिभागो ।

§ १४९ कुदो ? सम्मत्तट्ठिदीदो समयुत्तरमिच्छत्तट्ठिदिसंतकम्मं मोत्तूण सेसट्ठिदिसंतकम्मेहि संखे०सागरोवमसहस्समेत्तेहि सम्मत्तं पडिवज्जमाणाणं अंगुलस्स असंखे०भागमेत्तंतरस्स समत्थं पडि विरोहाभावादो । संखेज्जसागरोवमसहस्समेत्तमुक्कस्संतरमिदि भणिय अंगुलस्स असंखे०भागमेत्तमिदि किमट्ठं वुच्चदे ? ण, पुणो पुणो दुसमउत्तरादिट्ठिदीसु हाइदूण सम्मत्तं पडिवज्जमाणाणं जीवाणं बहुअमंतरमुवलब्भदि त्ति अंगुलस्स असंखे० भागमेत्तंतरुवएसादो[1] । एक्केक्किस्से ट्ठिदीए असंखे०लोगमेत्तट्ठिदिबंधज्झवसाणट्ठाणाणि अत्थि । तेसु अंतरिय असंखे०लोगमेत्तंतरपमाणपरूवणा किण्ण कीरदे ? ण, ट्ठिदिअंतरे

भाग भी इतना ही कहा जा रहा है सो यह कैसे बन सकता है ?

समाधान—यह कोई दोष नहीं है क्योंकि यहाँ भुजगार और अवक्तव्य स्थितिविभक्तियोंका अन्तरकाल केवल चौबीस दिनरात न कहकर साधिक चौबीस दिन रात कहा है ।

* अवस्थित स्थितिविभक्तिका अन्तरकाल कितना है ?

§ १४७ यह सूत्र सुगम है ।

* जघन्य अन्तरकाल एक समय है ।

§ १४८. यह सूत्र भी सुगम है । तात्पर्य यह है कि यह पद भी सम्यग्दर्शनको ग्रहण करनेके प्रथम समयमें हो सकता है । अब यदि नाना जीवोंने इस पदके साथ पहले और तीसरे समयमें सम्यग्दर्शनको प्राप्त किया और दूसरे समयमें नहीं किया तो इसका जघन्य अन्तर एक समय प्राप्त हो जाता है ।

* उत्कृष्ट अन्तरकाल अंगुलके असंख्यातवें भागप्रमाण है ।

§ १४९ क्योंकि सम्यक्त्वकी स्थितिसे मिथ्यात्वके एक समय अधिक स्थितिसत्कर्मको छोड़कर संख्यात हजार सागर प्रमाण शेष स्थितिसत्कर्मके द्वारा सम्यक्त्वको प्राप्त होनेवाले जीवोंके अंगुलके असंख्यातवें भागमात्र अन्तरके होनेमें कोई विरोध नहीं आता है ।

शंका—उत्कृष्ट अन्तर संख्यात हजार सागरप्रमाण है ऐसा न कहकर अंगुलके असंख्यातवें भागप्रमाण है ऐसा किसलिये कहा है ?

समाधान—नहीं क्योंकि सम्यक्त्वकी स्थितिसे मिथ्यात्वकी दो समय अधिक आदि स्थितियोंके द्वारा पुनः पुनः सम्यक्त्वको प्राप्त होनेवाले जीवोंके बहुत अन्तर पाया जाता है, इसलिये अंगुलके असंख्यातवें भागप्रमाण अन्तर कहा है ।

शंका—एक एक स्थितिके असंख्यात लोकप्रमाण स्थितिबन्धाध्यवसायस्थान होते हैं । अतः उन सबका अन्तर करने पर अन्तरका प्रमाण असंख्यात लोक प्राप्त होता है इसलिये यहाँ असंख्यात लोक प्रमाण अन्तरकालकी प्ररूपणा क्यों नहीं की ?

1 ता० प्रती-'रुवएसादो' इति पाठः ।